## कवि के जीवन की मुख्य घटनाएं एक नजर में

संकलन
□ रेणुका सप्रू

1916 : जन्म (फाल्गुन शुक्ल पक्ष दशमी)
1922 : पिता की मृत्यु
1936 : शहीद-ए-अज़म भगतसिंह के विचारों से प्रेरित "सोशलिस्ट क्लब" की स्थापना

1937 : ऑल जम्मू एंड कश्मीर नेशनल कॉन्फ्रेंस की सदस्यता
1938 : कारावास
1940 : अध्यापक के रूप में नियुक्ति
1941 : 'मातृ-भक्त' (हिंदी कविता) रचना
1942 : देवदास का एक दृश्य तथा संन्यासी (हिंदी) रचना
1943 : खाय विदुर का सूखा साग तथा जमुना घाट (हिंदी) रचना बी० ए० परीक्षा उत्तीर्ण
1943-47 : डी०ए०वी, में और दैनिक 'प्रताप', लाहौर में नौकरी।
1944 : माता का देहान्त
1947 : प्रथम संगीत रूपक 'यि ज़मीन त'म्य सं'ज़ येम्य कमाव खीत्य' की रचना
1949 : बी०टी० परीक्षा उत्तीर्ण
1951 : प्रधान सचिव, आल स्टेट कल्चरल कॉन्फ्रेंस
1952 : चीन की सद्भावना यात्रा
1952-54 : प्रधान सचिव, कश्मीर शांति परिषद
1955-56 : प्रधान, कश्मीर टीचर्स एसोसिएशन
1955-57 : सदस्य, साहित्य अकादमी, दिल्ली
1957 : जम्मू-कश्मीर विधान परिषद के सदस्य निर्वाचित
1956-74 : सदस्य, परामर्शदाता मंडल, ज० क० राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, श्रीनगर

1960 : सदस्य, परामर्शदाता समिति, रेडियो कश्मीर, श्रीनगर
: अध्यक्ष, कश्मीर नेशनल थियेटर, श्रीनगर
: सदस्य, जम्मू-कश्मीर एकादमी ऑफ, आर्ट, कल्चर एंड लैंग्वेजस
1965-69 : असिस्टेंट डायरेक्टर, सोशल एजूकेशन, ज० क० राज्य
1971 : सोवियत लैंड नेहरू अवार्ड प्राप्त तथा सोवियत संघ की यात्रा
1974 : ज० क० अकादमी ऑफ आर्ट, कल्चर एंड लैंग्वेजस द्वारा सम्मानित
1985 : राष्ट्रपति ज्ञानी जैल सिंह द्वारा प्रथम कल्हण एवार्ड से सम्मानित
1986 : साहित्य-अकादमी एवार्ड

## काव्यमय कश्मीर के कवि

नादिम साहिब बड़े ही प्रतिभाशाली कवि हैं। श्रीनगर में उनकी एक कविता मुझे उन्हीं के मुख से सुनने को मिली। मूल की भाषा तो मैं कुछ न समझ सका, किन्तु नादिम साहिब ने उसका जो अर्थ बताया उससे मैं अत्यन्त प्रभावित हुआ। ...इसमें अभी कृत्रिमता का प्रवेश नहीं हुआ है। कश्मीरियों का जीवन भी अभी काव्यमय है। इसीलिए, कश्मीरी भाषा में आज भी हृदय हिलाने वाली कविताएं की जा सकती हैं।

स्व० रामधारी सिंह दिनकर